आत्महितैपियों को कदापि इस मैथुनकर्म की ओर प्रवृत्त नहीं होना चाहिये किंतु इसका दूर से ही त्याग कर दुना चाहिये ॥६॥

मधु यथा पिबतो विकृतिस्तथा वृजिनकर्मभृतः सुरते मतिः ।
न पुनरेतदभीष्टमिहाङ्गिनां न च परत्र यदायतिदुःखदम् ॥७॥

**अर्थ**—जिस प्रकार मदिरा पीने वाले पुरुष को, विकार होते हैं उसी प्रकार जो पुरुष पापी हैं उसकी सदा रति करने में उच्छा रहती है किन्तु यह मद्य जीवों को किसी प्रकार के हित का करने वाला नहीं है तथा दूसरे भव में भी यह अनेक प्रकार के दुःख को देनेवाला है।

**भावार्थ**—जिस प्रकार जो पुरुष सदा मदिरा का पीने वाला है यदि उसको किसी रीति से मदिरा न मिले तो उसको अनेक प्रकार के विकार उत्पन्न हो जाते हैं उसी प्रकार जो मनुष्य पापी हैं अर्थात् मैथुन आदि खराब काम करने में जरा भी भय नहीं करता है उस मनुष्य को सदा अभिलाषा मैथुन कर्म के करने की ही रहती है किंतु यह मैथुन कर्म किसी प्रकार के हित का करने वाला नहीं केवल नाना प्रकार भयंकर दुःखों का देनेवाला है इसलिये परभव में भी किसी प्रकार की सुख की आशा नहीं इसलिये जो पुरुष मोक्षाभिलाषी है आत्मा के सुख को चाहते हैं उनको चाहिये कि वे कदापि मैथुन कर्म में अपनी प्रवृत्ति को न करें ॥७॥

रतिनिषेधविधौ यततां भवेच्चपलतां प्रविहाय मनः सदा ।
विषयसौख्यमिदं विषसन्निभं कुशलमस्ति न भुक्तवतस्तव ॥८॥

**अर्थ**—आचार्य महाराज उपदेश देते है कि जो मनुष्य अपना हित चाहते है उनको इस रीति से अपने मनको अच्छी तरह शिक्षा देनी चाहिये कि हे मन तू सदा चपलता को छोड़कर रह तथा रति के निषेध करने में प्रयत्नकर क्योंकि यह विषयसौख्य विषके समान है और इस विषय सुख को भोगने वाले तेरी किस प्रकार से कुशल नहीं है ॥

**भावार्थ**—जो मनुष्य विष के भक्षण करने वाला होता है उसकी जिस प्रकार संसार में खैर नही रहती उसको अनेक प्रकार के दुःखों का सामना करना पड़ता है उसी प्रकार हे मन यह विषय सुख भी मानिंद जहर के है इ सलिये जो तू इसमें सुखमानकर रातदिन इसके भोगकरने में तत्पर रहता है इसमें तेरी खैर नहीं तुझे नानाप्रकार की आपत्तियों का सामना करना पड़ेगा

इसलिये ऐसा भलीभांति समझकर हे मन तू अपनी चंचलता को छोड़दे तथा रतिकर्मके लिये सदा जैसे बने वैसे कोशिश कर ॥ ८ ॥

युवतिसंगतिवर्जनमष्टकं प्रति मुमुक्षुजनं भणितं मया।
सुरतरागसमुद्रगता जनाः कुरुत मा क्रुधमत्र मुनौ मयि ॥९॥

इति श्री पद्मनंद्याचार्यवरचितपद्मनंदिपंचविंशतिका
समाप्ता।

---

अर्थ—जो मनुष्य मुमुक्षु हैं मोक्ष की प्राप्ति के अभिलाषी हैं उन्हीं मनुष्यों के लिये यह मैंने युवति स्त्रियों के संग को निषेध करने वाला अष्टक का अर्थात् ब्रह्मचर्याष्टक का वर्णन किया है किंतु जो मनुष्य भोगरूपी रागसमुद में डूबे हुवे हैं इस अष्टक को अच्छा नहीं समझते हैं वे मुझे मुनि जानकर मेरे उपर क्षमा करें ॥

इस प्रकार श्री पद्मनंदिआचार्य द्वारा विरचित श्री पद्मनंदिपंचविंशतिका में
ब्रह्मचर्याष्टक नामक अधिकार समाप्त हुवा।

---

इस प्रकार श्री पद्मनंदिआचार्य द्वारा विरचित श्री पद्मनंदिपंचविंशतिका का
नवीन हिन्दी भषानुवाद समाप्त हुवा।

---